५। आप गुणग्राही हैं, द्रौपदीका यह हितार्थयुक्त वाक्य आपको भी पसन्द आयेगा। (इनकी इस बातकी स्त्रीकी बात कह अश्रद्धा न करना चाहिये) कारण, गुणपक्षपाती पण्डित वाक्यके गुणका विचार करते हैं। वह यह नहीं देखते, कि कहनेवाला स्त्री है या पुरुष।

६। हे नृप! आपकी जो बुद्धि आन्वीक्षिकी प्रभृति चारो विद्याओंमें प्रसिद्धि लाभकर विवेकशालिनी हुई थी, वही बुद्धि इस समय अविवेकरूप विपर्य्यय प्राप्त हो पङ्कमय करिणीकी तरह क्यों अवसन्ना हुई?

७। इससे बढ़कर और क्या दुःख हो सकता है? देवता भी आपके जिस पुरुषकारकी सम्भावना करते हैं, आप शत्रुओं द्वारा की गई दुरवस्थाको प्राप्त हो उसी पुरुषकारमें विनष्ट हुए।

८। अभ्युदयकामी सुधी व्यक्ति, शत्रुओंके महान् अभ्युदयको परिणाममें अस्थायी विवेचना करनेमें अनायास ही क्षमा करते हैं किन्तु अत्यन्त क्षय और फलोन्मुख होनेसे वह उपेक्षणीय नहीं।

९। कृती व्यक्ति शत्रुके क्षययोगको शीघ्र सम्भावित और दुरन्त और अपने क्षययोगको दुःसम्भावित और स्वल्प समझनेमें उपेक्षा करते हैं और इसके विरुद्ध होनेमें शीघ्र ही प्रतिकार्य्य करते हैं।

१०। जो राजा उत्साह-हीनताके वशीभूत हो शत्रुकी उत्तरोत्तर उपचीयमाना प्रभुशक्ति यानी कोषदण्डज तेजकी उपेक्षा करते है, लोकापवादके भयसे ही मानो उनकी राजलक्ष्मी जल्दी ही अपसृत हो जाती है।

११। क्षयप्राप्त होकर भी फिर आ सब लोगोंको सुख देनेवाली स्वाभाविक द्युति धारण कर समुदित उत्तरोत्तर बढ़नेवाले द्वितीयाके चन्द्रको जैसे लोग नमस्कार किया करते है, वैसे ही क्षीणशक्ति राजा भी जिस समय स्वाभाविक क्षात्रतेज धारणकर अपनी समृद्धिके लाभके लिये समुत्साहित हो उठता है, उस समय प्रजा उससे अवनत हो जाती है।

१२। जिसके द्वारा सहाय साधनोपाय प्रभृति पञ्चाङ्गका निर्णय है, जो धनराशि और चतुरङ्गिणी सेनाका कारण है, कृषिमें प्रवृत्त लोगोंके दैवानुसरणकी भांति, वह नीति भी कर्त्तव्य विषयमें उत्साहका अनुसरण किया करती है।

१३। राज्यादि अभीष्टके उन्नतपदके लाभकी इच्छा रखनेवाले अभिमानी धीर व्यक्तिका अनर्थके निवारणमें समर्थ अपना पुरुषार्थ ही प्रकृष्ट सहाय होता है।

१४। विपत्समूह पुरुषकारहीनको अभिभूत कर देता, उत्तरकाल

विपन्नको परित्याग करता : आसन्नविनाश व्यक्तिका अगौरव अवश्यम्भावी होता और लघीयान् व्यक्ति राजलक्ष्मीका आस्पद होता नहीं।

१५। इसलिये उन्नति करनेमें उत्साह होनताके अवलम्बनका प्रयोजन नहीं, क्योंकि पराक्रम ही सम्पद्का आस्पद है। सम्पद् और अनुत्साह साथ-साथ कभी नहीं रह सकते।

१६। इस पर भी यदि आप समयकी प्रतीक्षा करें, तो क्या कपट व्यवहारके प्रकट करनेमें सुचतुर धृतराष्ट्रका पुत्र दुर्य्योधन चौदह वर्षके वनवासके बाद सहज ही यह राज्यसम्पद् छोड़ेगा?

१७। अथवा यदि शत्रु दुर्य्योधन आपको फिर राज्य दे दे, आप भी वह पा जायें, तो हे जननाथ! ऐसी राज्यसम्पद्की प्राप्तिसे आपके भाइयोंका पौरुष प्रकाशक भुजवीर्य्य व्यर्थ होगा; यानी हमारे भुजवीर्य्यका कोई काम न रहेगा।

१८। पशुराज सिंह स्वयं मदस्रावी मातङ्गको मार उससे जीविका निर्व्वाह करता है, प्रयोजन यह है, कि जो अपने तेज द्वारा जगत्को पराभूत कर सकते हैं, वह महान् व्यक्ति दूसरे पुरुषसे समृद्धिकी कामना नहीं करते।

१९। जो वैरनिर्य्यातनरत है, क्षणभङ्गुर जीवनके विनिमयसे यशकी स्थिरता रखना, उसका अभीष्ट है, इसलिये यशके अर्ज्जनमें इच्छुक व्यक्तिका बिजलीकी चमक जैसी चञ्चला लक्ष्मी आनुषङ्गिक फल है,—यश ही मुख्य है।

२०। यह कह, कि जलती नहीं, लोग पैरसे भस्मराशिको अतिक्रम करते, किन्तु उसमें आग रहनेसे कोई आक्रमण कर सकता नहीं, इसलिये मानी लोग अभिभूतिके भयसे विना किसी क्लेशके जीवनको भी परित्याग कर सकते हैं, किन्तु तेज नहीं छोड़ते।

२१। (तेजस्वियोंका जिगीषुता ही स्वभाव है, क्योंकि) मृगाधिप सिंह किसलिये गर्जते मेघोंपर आक्रमण करता है? महत्तर व्यक्तिका स्वभाव ही ऐसा होता है। अपने इस स्वभावके ही वशवर्त्ती हो वैसा व्यक्ति शत्रुकी वृद्धि नहीं सह सकता।

२२। इसलिये हे नृप! प्रमादसे उत्पन्न मोहको दूरकर पुरुषकारमें बुद्धिको लगाओ। आप यह निश्चय जानें, कि आपके अनुत्साहसे शत्रुओंका विपत्ति समूह प्रतिबद्ध हो रहा है।

२३। दिग्गजचतुष्टय सब देशोंमें प्रसिद्ध हैं और जलधिचतुष्टय

की भांति, इन्द्र जैसे पराक्रमशाली आपके चारों भाइयोंको रणमें समागत देख शत्रुओंमें कौन उनके पराक्रमको सहनेमें समर्थ हो सकता है?

२४। आपके हृदयमें जो वैरिकृत क्रोधकी आग भभक रही है, शत्रुओंकी स्त्रियोंका वैधव्यसूचक अशिव नयनवारिप्रवाह उस आगको ठण्डा करे।

२५। महीपति युधिष्ठिर विकारोद्दीपक, कोपाक्रान्तहृदय वायुनन्दन भीमसेनको दुष्ट द्विरदकी भांति शान्त करनेमें प्रवृत्त हुए।

२६। श्रीमान् युधिष्ठिरने कहा, बाह्यमलविवर्जित, मङ्गलास्पद, विशुद्ध दर्पणमें जैसे विशद दर्शन सम्पादित होता है, वैसे ही इस प्रमाणबाधाविरहित, शब्दसौष्ठवयुक्त, हृदयग्राही, श्रेयस्कर, विशुद्ध वाक् प्रपञ्चमें तुम्हारी मति परिलक्षित होती है।

२७—२८। तुम्हारा यह सुप् तिङन्त पद द्वारा विन्यस्त वाक्य विशदार्थता परित्याग नहीं करता, अथच यह अर्थबाहुल्ययुक्त कह स्वीकृत किया जाता है। तुम्हारे अवान्तर वाक्यनिचयमें पुनरुक्तता दोष नहीं और इस सकल वाक्यकी कचित् आकाङ्क्षा भी परित्यक्त होती नहीं। तुमने जो वीरोचित अपना बल अवलम्बनकर युक्तिको अवतारणा किया है, सो उचित ही हुआ है। तुम्हारे अनुमान द्वारा आगमादि शास्त्रकी मर्य्यादा अक्षुण्ण रही। वाग्मीकी बात छोड़ो, सहसा इस तरह न्याययुक्त अभिप्रायव्यञ्जक वाक्योच्चारणमें प्रवृत्त होनेको ही कौन समर्थ हो सकता है?

२८। तुम कार्य्यसिद्धि विषयमें दृढ़निश्चय कर भी लो, हमारा हृदय अद्यापि संशयशून्य नहीं होता। परन्तु अर्थसिद्धि हेतु इस विषयके निर्णयार्थको ही अग्रसर होता है। कारण, सन्धिविग्रहादि कार्य्यमें जो सकल विशेष सम्पद् वर्त्तमान हैं, वह बिना क्लेश कार्य्यसाधनमें निश्चितरूपसे अपना-अपना सामर्थ्य प्रतिपादन नहीं करतीं।

३०। विवेचना न कर सहसा कोई कार्य्य करना उचित नहीं, क्योंकि अविवेचक व्यक्ति परम आपदका आस्पद होता है। गुणग्राहिणी सम्पद् स्वयं ही विवेकसम्पन्न व्यक्तिका आश्रय ले रहा करती है।

३१। लोग जैसे उपयुक्तकालमें विवेचनापूर्व्वक बीजरचना करते, यथासमय वारिवर्षणकर शरत्कालमें क्रियाफलका साफल्य अर्थात् शस्य लाभ करते हैं, वैसे ही रक्षणशील पुरुष कर्त्तव्य विषयमें विवेकरूप परिसेचन करता है। परिणाममें उसकी क्रिया फलवती होती है। अन्तमें वह हरतरह क्रियासाफल्य लाभ किया करता है।

३२। जो शास्त्रसम्प्रदाय सम्मत है, ऐसा शास्त्रश्रवण श्रोताको देहको भूषित करता है, क्रोधका उपशम उसी शास्त्रज्ञानका भूषण है। अवसर समझ शौर्य्यप्रकाश ही शान्तिगुणका आभरण स्वरूप है। यही शौर्य्य नीति द्वारा सम्पादित सिद्धिका भूषण स्वरूप हो जाता है।

३३। वातादि विघ्नविरहित दीपालोक जैसे अन्धकारावृत, दुर्विज्ञेय स्थानमें प्रयोजनीय वस्तुका प्रदर्शक होता है, वैसे ही उत्तमरूपसे अभ्यस्त, परिशुद्ध शास्त्रज्ञान कार्य्यविप्रतिपत्तिरूप तमसाच्छन्न, दुरवगाह कार्य्यानुष्ठानमें विवेकियोंको कर्त्तव्यज्ञान दे देता है।

३४। जो सर्व्वजनमान्य गुणसम्पन्न सज्जनोंके अनुष्ठित आचरणमें मन लगाते हैं तो दैवनिबन्धन अनर्थ सङ्घटित होने पर भी, वह अपराधी नहीं होते और वह अनर्थ भी समृद्धिके समान गण्य हुआ करता है।

३५। जयेच्छु राजा रोषावेग संवरणपूर्व्वक परिणाममें क्षयहीन प्रभूत फलसिद्धि गणनाकर श्रेयस्कर पुरुषकारको उपायके साथ काममें लाते हैं अर्थात् परिणाममें स्थायी और मङ्गलमय विपुल फल निश्चय न कर वह कार्य्यमें नहीं प्रवृत्त होते।

३६। अभ्युदयलाभका अभिलाषी व्यक्ति बुद्धि द्वारा पहले रोषसम्भूत अज्ञता दूर करता है। दूसरेको कौन कहे, अंशुमाली सूर्य्य भी अंशुजाल द्वारा निशाकृत अन्धकार उच्छेद न कर उदित नहीं होते।

३७। पराक्रमशाली हो कर भी जो भूपाल कोपज मोह निवारण नहीं करते, वह जैसे कृष्णपक्ष सम्पूर्ण चन्द्रकलाको विनष्ट करता है, वैसे ही समस्त प्रभु, मन्त्र और उत्साहशक्ति विनाश किया करते हैं।

३८। जो समान बुद्धि हैं अर्थात् जिसका व्यवहार अति तीक्ष्ण भी नहीं, अति मृदु भी नहीं : जो अवसर समझ कोमल और तीव्र व्यवहार किया करता है, सूर्य्य जैसे ऋतुभेदसे यथायोग्य मृदु और तीव्र तेज द्वारा जगत्पर आक्रमण करता है, वह राजा भी वैसे ही अपने तेजसे सब लोगों पर आक्रमण किया करता है।

३९। देखो, सम्पद्की चिरस्थिरता कहां? कुमार्गधावित इन्द्रियरूप अश्वगणकी वश्यता कहां? इन दोनोंका एक जगह रहना असम्भव है, क्योंकि शारदमेघवत् चञ्चल बहुच्छिद्र सम्पद् राशि है, चञ्चलेन्द्रिय लोग अति कष्टसे भी रक्षा करनेमें समर्थ नहीं होते। तात्पर्य्य यह है, कि अविनीत व्यक्ति बहुत कष्टसे सम्पद् लाभ कर भी उसे रक्षित रखनेमें असमर्थ हो जाते हैं।

४०। तुमने धैर्य्य गुण-सम्पन्न होने पर भी चञ्चलमन द्वारा असमयमें क्रोध उत्पन्न किया। तुम्हारे द्वारा पहले धैर्य्य गुणमें तिरस्कृत सरित्पति सागरको इस समय कौन तुमसे गौरवान्वित करा रहा है?

४१। जो शास्त्रका अध्ययन कर भी शरीरोतपन्न कामक्रोधादि शत्रु-ओंका निग्रह नहीं करता, वह मनुष्य निश्चय ही शीघ्र सम्पद्के विनाशके निबन्धनके अपयशका अर्ज्जन किया करता है।

४२। जो कार्य्यसिद्धिके अनुरूप समय और सहायका अतिक्रम करता और जो अपनी देह और इन्द्रियोंको परितापप्रद है, वही क्रोध साधारणव्यक्तिकी भांति तुम्हें नीतिसाध्य फलसे विच्युत कर सकता नहीं।

४३। जो उत्तरकालमें विपुल कार्य्यफलका निरतिशय हेतु है, जो स्वयं उपायहीन अथच शत्रु विनाशन है, ऐसी क्षमाके समान दूसरा उपाय नहीं।

४४। अभिमानियोंमें अग्रणी यादव अकृत्रिम स्नेहके वश हमारे प्रति निविष्टचित्त हो गये हैं, हम उनके प्रणामपरायण हैं, वह हमें परित्याग कर सुयोधनका अनुसरण नहीं करेंगे।

४५। दूसरे जो इन यादवोंके सहजात अर्थात् मातृपितृपक्षीय मित्र हैं और जो कृत्रिम सुहृद् हैं, वस्तुतः यादवोंका अभिमत अतिक्रम करते नहीं; यह दोनो तरहके राजा सम्प्रति केवल अपना कार्य्यसाधन करने के लिये विनयवश हो धृतराष्ट्रतनय दुर्य्योधनका अनुगमन कर रहे हैं।

४६। उदीयमान सूर्य्य जैसे कमल सकलको भेद करते हैं हमारे वनवासरूप निद्देशक उसी सुयोधनके प्रति तुम्हारा यह अकालयुद्धोद्यम वैसे ही सब राजाओंको हमारे विपक्षमें विच्छिन्न कर दे।

४७। मदोद्धत दुर्य्योधन मत्तता वश राजाओंकी अवमानना करेगा, वह उस अपमानमें असहिष्णु होकर ही दुर्य्योधनका पक्ष परित्याग करेंगे। साधारण मनुष्य भी जब अपमान नहीं सह सकता, तब लोकोत्तरप्रताप नृपमण्डलीकी बात अधिक क्या कही जाये?

४८। अकृतकृत्य अहङ्कारी लोगोंकी मत्तता कार्य्यानुरोधमें अत्यल्प विनय द्वारा प्रतिबद्ध हो जाती है, किन्तु उनकी सम्पद् उस मत्तता को वर्द्धित किया ही करती है।

४९। दर्प और अहङ्कारमें समुद्धत राजाको मूर्खता कभी परित्याग करती नहीं, अतिमूढ़ व्यक्ति नीतिमार्गसे दूर जा भटकता है, और नीति-हीन मनुष्यके प्रति सभी विरक्त हो जाते हैं।

५०। जैसे अति विशाल वृक्ष भी वायु द्वारा सञ्चालित और क्रमशः शीर्ण विच्छिन्न होनेसे सहजमें उन्मूलन योग्य हो जाता है, वैसे ही विद्वेषवश जिसके प्रजादि स्वजन आकुल और विचलित हों, उसके अति प्रबल होने पर भी क्षमाशील व्यक्ति उसे अनायास उन्मूलित करनेमें समर्थ होता है।

५१। अमात्यादि अन्तरङ्गोंके कोपसे समुद्भूत अति अल्पमात्र वैर भी प्रभुको विनष्ट करता है, क्योंकि तरुशाखाके परस्पर घर्षणसे उत्थित अनल निःशेषरूपसे पर्व्वतको दग्ध कर दिया करती हैं।

५२। मतिमान् व्यक्ति दुर्विनीत शत्रुकी समुन्नतिकी उपेक्षा करेगा, क्योंकि ऐसे विनयहीन शत्रुका कोई न कोई छिद्र पा उसे अनायास जीत सकते हैं; विशेषकर विपद् ही अविनीत व्यक्तिकी सम्पद्का परिणाम होती है।

५३। सन्निहित नदीवेग जैसे अन्तःशिथिल कूलपर आक्रमणकर उसे नष्ट करता है, जिगीषु व्यक्ति भी वैसे ही दुर्व्यवहार वशसे बहिर्मित्र प्रजादि और अन्तर्मित्र अमात्यादिके मध्यमें भेदप्राप्त राष्ट्रको अभिभूतकर विनष्ट करता है।

५४। ऐसे शत्रुके कार्य्यस्मरणमें समाकुल अर्ज्जुनाग्रज भीमसेनके प्रति अनाकुल नीतिपथके उपदेष्टा युधिष्ठिरके समीप पराशरतनय वेदव्यास साक्षात् अभिलषित प्रयोजनकी भांति समागत हुए।

५५—५६। उनके आगमनकालमें उनकी प्रसन्न दृष्टिसे अवश्य मृग-पक्षियोंने भी शान्तभाव धारण किया। उस समय उन्होंने ऐसी ही कलुष-नाशन-ज्योति धारण की थी, कि अनलतुल्य होकर भी वह अवलोकनके योग्य हुई। विपद्वारण, तपःप्रवर्त्तक, सहसा समागत, देहधारी पुण्य-राशि जैसे उन व्यासदेवको युधिष्ठिरने विस्मयके साथ देखा।

५७। इसके बाद राजा उन्हें अवलोकनकर उन्नत, उत्तम सिंहासनसे उठ खड़े हुए, द्रुत उत्थानवेगमें उनके परिहित लोहितवर्ण वल्कलका अग्रभाग कुछ-कुछ कांप गया, उस समय उन्होंने कपिलवर्ण, अंशुजाल-विकिरणकारी, सुमेरुके अग्रभागसे उद्गत सूर्य्य कीसी शोभा धारण की।

५८। अप्रमत्त चित्त महीपालने प्रथम उन ऋषिसत्तमकी तपस्वि-जनोचित पूजा की। इसके बाद उन्होंने आदिष्ट आसनमें उपवेशन करते शमगुण जिस तरह शास्त्रज्ञानको अलङ्कृत करता है, वैसे ही उस आसन को समलङ्कृत किया।

५८ । नृपति युधिष्ठिरने उन विस्तृततेजा ऋषिके सम्मुख उपवेशन किया, उनके ओष्ठद्वय मृदु हास्यके किरणजालमें उद्भासित हुए ; राजाने उस समय प्रदीप्त किरण व्याप्त बृहस्पति ग्रहके सम्मुखवर्त्ती पूर्णचन्द्रकी शोभा धारण की थी ।

दूसरा सर्ग समाप्त ॥ २ ॥

# तीसरा सर्ग ।

१ । ऋषिने उपवेशन किया, अङ्गमें प्रसर्पित, आह्लादकर उनके अंशुजालमें उन्हें उन्नत करने कोसी प्रभा बोध होने लगी । उनका वर्ण कृष्ण था और उन्होंने पिङ्गलवर्ण जटा धारण की थी ; इसलिये वह सौदामिनी समन्वित मेघकी भांति शोभा दरसाने लगे ।

२ । उन व्यासदेवसे समग्र प्रसाद समृद्धि धारण की थी और लोकातीत अपनी शरीरकान्ति द्वारा वह परिचयविहीन व्यक्तियोंके भी अन्तःकरणमें आकस्मिक स्नेहार्द्र भाव संलग्न कर दिया करते थे ।

३ । प्रदीप्त आकृति द्वारा ही उन्होंने अपनी चित्तवृत्तिकी पवित्रता ज्ञापित कर दी थी और उनकी स्वाभाविक, निरतिशय, स्निग्ध और विशुद्ध दृष्टिने ही मानो उनके प्रति सम्भाषणका सम्पादन कर दिया था ।

४ । अग्निहोत्रादि धर्म्मप्रतिपादिका पापनाशिनी, श्रुतिसंहतिके प्रवर्त्तक उन ऋषि वेदव्यासके सुखसे उपवेशन करने पर धर्म्मनन्दन युधिष्ठिर उनके आगमनका कारण जाननेको अभिलाषी हो, उनसे बोले— ।

५ । आपका दर्शनलाभ श्रेयस्कर और रजोगुणविनाशक है ; जिसने पुण्यसञ्चय किया नहीं, उसके पक्षमें यह दुर्घट है, मेघशून्य आकाशसे रजोनाशक वृष्टिपातकी भांति सहसा आपका यह दर्शनलाभ किसी मङ्गलका ही निदानस्वरूप होगा ।

६ । आपके आगमनसे इस समय सब यागक्रिया और विप्रोंकी आशीर्व्वादराशि सफल हुई ; इसलिये मैं आज चिरदिनके लिये समस्त जगतमें बहु सम्मानभाजन हुआ ।

७ । लोकगुरु ब्रह्माकी भांति आपका यह अमोघ दर्शन समृद्धिको आकर्षणकर प्रदान करता, कलुषराशि विनाश करता, पुरुषार्थ अर्पण करता, कीर्त्ति विस्तार करता ; अधिक क्या, ऐसी कौनसी चीज है, जो आपका दर्शन नहीं कर सकता ?

८। सुधावर्षी शशधरके दर्शनसे भी मेरे जो नयन तृप्त नहीं होते, आपके सन्निधानमें वह निवृत्ति लाभ करते हैं। हे भगवन्! मेरा हृदय बान्धवोंकी विरह वेदना परित्यागकर ही सर्वथा सजीव हो उठा है।

९। आपके निकट आगमनके प्रयोजनकी जिज्ञासा निष्फल है; क्यों कि आप जैसे निःस्पृह महात्माओंकी प्रयोजनीय वस्तु क्या मेरी अधीनतामें है? फिर भी आपके कल्याणकर वाक्य सुननेकी अभिलाषा ही मुझे वाक् चपलकर विह्वल कर रही है।

१०। महामना महीपालके इस तरह वैचित्र्य युक्त, चारुवाक्य कहनेसे द्वैपायन वेदव्यास जयप्राप्तिके उपाय की चिन्ताकर उनसे ऐसे वक्ष्यमाण वाक्य कहने लगे।

११। देखो! कीर्त्तिभूषित, अनुत्तम ऐश्वर्य्यसञ्चयके अभिलाषी मनुष्योंको बन्धुवर्गों के प्रति समान व्यवहार करना ही उचित है; किन्तु मेरे जैसे तपस्विजनको बन्धुगणके सम्बन्धमें वह तुल्यरूप व्यवहार एकान्त कर्त्तव्य कह ही निर्णीत है।

१२। किन्तु हे नृप! मेरा चित्त तुल्यवृत्तिसम्पन्न अर्थात् सब कहीं भेददृष्टि विरहित होकर भी तुम्हारे गुणनिचयसे बाध्य हो तुम्हारे ही अधीन हो गया है; कारण, विषयविरक्त, मुक्तिभागी व्यक्तिगण भी साधुओंके प्रति ही स्नेहप्रवण किया करते हैं।

१३। तुम क्या उस राजा धृतराष्ट्रके पुत्र (पुत्र जैसे स्नेहास्पद हो), नहीं? (अवश्य ही उसके पुत्र जैसे स्नेहास्पद हो), शमदमदाक्षिण्यादि गुणमें तुमने क्या सुयोधनको अतिक्रम नहीं किया? (निश्चय ही किया है); तब उसने विना कारण जो तुम्हारा त्याग किया है, उसका हेतु यह है, कि विषय लालसाने उसे बलपूर्व्वक मोहितसा कर लिया है।

१४। यह धृतराष्ट्रकी अर्थसिद्धि दूर हो जायेगी, क्यों कि वह कर्त्तव्य विषयमें तत्पर हो कुमन्त्री कर्ण प्रभृतिका परामर्श अवलम्बन किया करता है। ज्ञानी भी दुर्ज्जनसंसर्गमें पड़ उन्मूलनकारिणी विपद्के आस्पद हो जाते हैं।

१५। शत्रुसभाके धर्म्मपथसे भ्रष्ट होने पर (जिस समय भीष्मप्रभृति सभ्यवर्गने दुर्य्योधनकृत द्रौपदीके अपमानमें प्रतिवाद न किया था) तुमने धर्म्मपथमें चिर अवस्थानकर विपत् समयमें भी अविनश्वर रम्य शमादि गुणमें अत्यन्त अनुराग प्रकट किया।

१६। शम ही तुम्हारा एकमात्र श्रेष्ठ अवलम्बन है, इसके होनेसे

तुम्हारे अपकार करनेवाले शत्रुओंने अपना ही अनर्थ कर लिया है; उन्होंने तुम्हारी प्रज्ञा और प्रकृतिका प्रकर्ष प्रख्यातकर मानो तुम्हारा उपकार ही कर दिया है।

१७। तुम्हें विक्रम द्वारा ही धरित्री लाभ करना होगा; किन्तु तुम्हारे शत्रुने इस समय शौर्य्य, आग्नेयादि अस्त्र और सैन्यसमृद्धिमें अतीव श्रेष्ठता लाभ की है; इसलिये तुमको इस समय शौर्य्यादिविषयमें प्रकर्षलाभके लिये उपाय अवलम्बन करना होगा; क्यों कि युद्धमें जय भी बलवान् व्यक्तियोंके ही अधीन हो जाया करती है।

१८। जिनने इक्कीसबार क्षत्रियोंका ध्वंससाधन किया था, जो अस्त्र-विद्याके प्रसिद्ध उपदेष्टा हैं, उन्ही जमदग्नितनय परशुरामने अम्बिका स्वयंवरमें अपने शिष्य भीष्मके पराक्रमसे पराभूत हो, कहा था, कि शौर्य्यादि गुणका उत्कर्ष सत्पात्र ही में आयत्त हुआ करता है।

१९। औरकी बात क्या कहें, यम भी जिनके निकट असामर्थ्यवश लज्जाप्राप्त हो पराभूत व्यक्तिकी तरह अवस्थान करते हैं, वही भीष्म रण-क्षेत्रमें कार्म्मुक कम्पितकर किसके मनमें भीतिका उत्पादन नहीं करते?

२०। जो युद्धमें अजस्र बाणजाल वर्षण करते हैं, चञ्चल शिखारूप जिह्वा समुज्ज्वल, जगद्ग्रासमें समुद्यत प्रलयानलकी तरह क्रोधप्रज्वलित द्रोणाचार्य्यको रणमें तुममेंसे कौन सहन सकता है।

२१। जो कोपयुक्त आकार द्वारा ही दूसरेका धैर्य्य अपहरण करते हैं, परशुरामकी शुश्रूषाकर जिनने समस्त अस्त्र रहस्य सीख लिया है, उन राधासुत कर्णको देखनेमें महाभय उपस्थित होता है। ऐसे अपरिचित भयमें यमराज भी महा व्याकुल हो जायें।

१२-२३। हे दानोचितपात्र नृप! कपिध्वज अर्ज्जुन विद्या द्वारा पशुपतिका अति दुष्कर तपश्चरणकर पाशुपतास्त्र लाभ करते इन भीष्मादि वीरगणके उच्छेदका साधन करेंगे, उत्कर्षलाभके लिये महैश्वर्य्यसम्पन्न इन्द्रादि देवगण भी आराध्य हैं। महा प्रभावशालिनी साक्षात् सिद्धिकी तरह मैं यही विद्या इन्हें देने आया हूं।

२४। उन प्रसन्नात्मा ऋषि वेदव्यासके ऐसा कहने पर 'जयशील अर्ज्जुन जाओ, साधन करो' अजातशत्रु धर्म्मराजकी यह वाणी ग्रहणकर शिष्यकी तरह विनय सहकारसे अर्ज्जुन ऋषिके समीप उपनीत हुए।

२५। इसके बाद प्रभातरमणीय सूर्य्यके प्रतिबिम्बसे प्रदीप्त किरण जैसे विकसित कमलमें प्रवेश करती है; वैसे ही उन महर्षिके मुखसे

अग्निस्फुलिङ्गवत् ऐन्द्रमन्त्ररूपिणी महाविद्याने वहिर्गत हो अर्ज्जुनके आननमें प्रवेश किया।

२६। ऋषिने तब तपःप्रभावसे उन योग्यतम अर्ज्जुनको ध्यानविधि प्रदान की। उस ध्यानका ऐसा ही प्रभाव है, कि ध्यानबलमें प्रकृति महत्तत्त्वादि चौबीस तत्त्वोंका साक्षात्कार होने पर भी अर्ज्जुनके नेत्र मानो बहु समयतक उन्मीलित होते ही रहे।

२७। अर्ज्जुनने महा सौभाग्यसूचक, उत्साहानुरूप कार्य्यक्षम आकृति धारण की थी। मुनिने उनसे विजयप्राप्तिके लिये तपके साधनमें नियुक्त करनेकी अभिलाषासे वक्ष्यमाण वाक्य कहे।

२८। मुनिने कहा—हे अर्ज्जुन! मैंने जो तुम्हें योग उपदेश किया तुम इसके द्वारा तेजीयान् हो अपने पथमें दूसरेके प्रवेशको बाधा दे अस्त्र-ग्रहणपूर्व्वक जप, उपवास और स्नानादि द्वारा मुनिवृत्तिका आचरण करो।

२९। तुम पर्व्वतपक्षच्छेदी इन्द्रके प्रसादलाभके लिये उन मनोरम-शिखर इन्द्रकील पर्व्वतपर सुदुष्कर तपस्या जाकर करो, यह गुह्यक तुम्हें क्षणकालके बीच उस स्थानमें ले जायेगा।

३०। ऋषिवर व्यासदेव महेन्द्रनन्दन अर्ज्जुनसे ऐसा कहते कहते अन्तर्हित हुए, यक्षानुचर गुह्यक भी उन ऋषिके मूर्त्तिमान् आदेशकी तरह अर्ज्जुनके समीप आ उपस्थित हुआ।

३१। वह यक्ष सस्पृह हो प्रियभाषी जयशील अर्ज्जुनके निकट प्रणत हुआ और बन्धुजनकी तरह अर्ज्जुनके प्रति अनुरक्त हो विश्वास स्थापन किया। (यह उपयुक्त ही हुआ था, क्योंकि) साधुसङ्गति शीघ्र ही विश्वास उत्पन्न करा दिया करती है।

३२। सूर्य्यसे परित्यक्त सुमेरुके समुज्ज्वल कुञ्ज समूहमें जैसे अन्धकार आ क्रमसे अल्प अल्प परिमाणमें प्रवेश करता है, वैसे ही विजयलाभके लिये मध्यम पाण्डव अर्ज्जुनके यात्रा करनेसे उनके विरहसे उत्पन्न शोकने कथञ्चित् आत्मसत्ता लाभकर विवेकसम्पन्न दूसरे चारो पाण्डवोंमें धीरे धीरे आश्रय लिया।

३३। युधिष्ठिरादि चारो पाण्डवोंके चारो चित्तोंने निःसंशयरूपसे कार्य्यगौरवकी आलोचनाकर शोकभाव दूर तो किया था, किन्तु भ्रातृस्नेहके वश फिरसे उसी दुर्वह शोकभावने आगे बढ़ उन्हें विभक्त कर दिया; शोक भाव दुःसह होने पर भी चार पाण्डवोंमें तुल्य रूपसे विभक्त होनेके कारण सबके मनमें लघुरूपसे अनुभूत हुआ।

३४। वह पाण्डव चतुष्टय स्वाभाविक धैर्य्य रखते थे। इस व्यापारके प्रवर्त्तक महर्षि वेदव्यासके वाक्यमें विश्वास, और शत्रुके कार्य्यमें जात-तीव्रक्रोध इन्द्रनन्दन अर्जुनके शौर्य्यमें आस्था स्थापन करनेके कारण उस भ्रातृविरह शोकने उनके चित्तमें स्थान न पाया।

३५। अन्धकार जैसे प्रकाशमान दिवसीय प्रहरचतुष्टय अतिक्रम-पूर्व्वक एकराशिभूत कृष्णपक्ष रजनीका आश्रय लेता है, अर्जुनके अद-र्शनसे उत्पन्न दुःख भी वैसे ही महातेजःसम्पन्न पार्थचतुष्टयको परित्याग कर द्रौपदीके चित्तमें आ उपस्थित हुआ।

३६। अर्जुनको देखनेके लिये द्रौपदीको अभिलाष प्रकाश होनेपर भी वह अमङ्गल भयसे अपने तुषाराकुलित, इन्दीवरसन्निभ, बाष्पवारिपरिपूर्ण नयनद्वयके उन्मीलन करनेमें समर्थ न हुई।

३७। इन्द्रनन्दन अर्जुनने उस अकृत्रिम, प्रेमरसाभिराम, दृष्टिप्रिय रमणीदृष्टिको प्रसन्नचित्त हो अञ्जलि द्वारा पाथेयकी तरह पर्य्याप्त रूपसे ग्रहण किया।

३८। वन्य हस्ती द्वारा निदाघ नदी जैसे क्षुभित होती है, वैसे ही धैर्य्यच्युतिके कारण क्षुभित राजनन्दिनी द्रौपदीने अति कष्टसे रोदन संरुद्ध-कर क्षीणकण्ठ द्वारा वक्ष्यमाण वाक्य कहे।

३९। शत्रुकृत, पङ्कोपम कापट्यमें मग्न गौरवसम्पदके आप ही उद्धारकर्त्ता हैं; (किन्तु) दुःखनाशक तपस्याकी सिद्धि न होने तक आप हमलोगोंके लिये उत्कण्ठित न होना। क्यों कि, अधैर्य्य ही तपस्या का परम शत्रु है।

४०। यशोलाभार्थ अथवा सुखलाभके लिये किंवा अमानुषिक कर्म्म करनेके लिये अभिनिविष्ट, उद्वेगशून्य मानवगणकी सिद्धि अनुरक्ता कान्ताकी तरह क्रोड़में आ उपस्थित होती है।

४१। विधाताने लोकरक्षार्थ जिस क्षत्रिय जातिकी सृष्टि की थी; आप उसी क्षत्रिय जातिका, जिसकी जयशील बलरूप धनविनाशपूर्व्वक विजय ही जीविका है, प्रिय प्राणतुल्य अभिमान विनष्ट करते हैं।

४२। सभास्थित राजगण सुयोधनादिका अनुष्ठित मेरा केशाकर्षण-रूप निन्दित कर्म्म देखने और यह अन्याय कार्य्य ज्ञातिलोगसे की गई विवेचना की लज्जासे अधोवदन हो अति कष्टसे उपेक्षा करने पर भी वह परिभव पृथिवीका विधानभूत भवदीय यश मानो सङ्कुचित कर रहा है।

४३। यह अरिपराभव आपके पूर्व्वकृत शौर्य्य वीर्य्यके सकल कार्य्य विलोपकर ऐसा भाव दिखाता है, कि आपसे कभी कोई कीर्त्तिका काम नहीं हुआ, और दिवसका शेषभाग जैसे सूर्य्यकिरणकी दीर्घता विनाश करता है, वैसे ही यह भी उत्तरकालकी खर्व्वताका साधन करता है।

४४। शत्रुगण मेरे प्रति बलपूर्व्वक केशाकर्षणरूप जो असदाचरण किया है, वह स्मरण भी नहीं किया जा सकता। उसका अनुभव कैसा दुःसह है, इसमें वक्तव्य ही क्या है? अब आपके विरहमें वही परिभव फिर आ और नूतन हो मेरे शुष्क हृदयको और नूतन व्यथाग्रस्त किये डालता है।

४५—४७। शत्रुगणके तेजसे तुम्हारा विपुल तेज आच्छादित हो गया है, इससे तुम शरत्कालीन जलदाच्छन्न प्रत्यूषकी तरह अवस्थान करते और अभिमानच्युतिवश दन्तभग्न हस्तीकी तरह असह्य विकारको प्राप्त होते हो। और सम्प्रति कोई कार्य्य न रहनेसे लज्जित और दुर्भाग्यकी तरह अवस्थित अस्त्रशस्त्र सकलको तुम पूर्व्ववत् निरतिशय दीप्यमान नहीं करते, किन्तु कीर्त्तिचयके हेतु क्षीण जलाशयकी तरह मानो तुमने अन्य आकार धारण किया है। मेरे अनाथवत् अवस्थित, दैव मात्र शरणापन्न इस असंयत केशकलाप द्वारा तिरस्कृत शौर्य्य-वीर्य्य क्या तुम वही अर्ज्जुन हो?

४८। जो साधुगणके रक्षणमें क्षम हैं, वही क्षत्रियपदवाच्य हैं, और जिस कार्म्मुकमें समरसामर्थ्य विद्यमान है, वही कार्म्मुक है। (इस अवस्थामें) जो पुरुष क्षत्रियकर्म्म न करनेवालेके लिये क्षत्रिय और कार्म्मुक इन दो शब्दोंको पूर्व्वोक्त व्युत्पत्तिलभ्य अर्थशून्य क्षत्रियत्व और कार्म्मुकत्व इस जातिमात्र अर्थमें परिणत करता है, वह इन दोनो शब्दोंको अव्युत्पत्ति दोषमें दुष्ट किया करता है।

४९। हे पार्थ! अपनी अपनी सत्तामात्रमें पर्य्यवसित आपके निष्प्रभ गुणनिचय तुल्य दुःखभागी हो मानो आपके अभ्युदय लाभकी अपेक्षाकर मेरा सारूप्य ग्रहण कर रहे हैं।

५०। रिपुगणने प्रमादवश आपको अभिभूत किया है, इसलिये गजगणके प्रमाद क्रमसे सिंहको अभिभूतकर उसका केशजाल विच्छिन्न करने पर उसकी जैसी अवस्था हो जाती है, आपकी भी वही अवस्था हो रही है। दिनश्री जिस तरह दीप्तिके निमित्त सूर्य्यके शरणापन्न होती

है, वैसे ही यह कार्य्यभार और योग्यताहेतु इस क्षण आपका ही आश्रय ग्रहण कर रहा है।

५१। जो मनुष्य सर्व्वातिशायिनी योग्यताको क्रिया द्वारा सफलकर लेता है, सभाक्षेत्रमें पुरुष गणनाका प्रस्ताव उपस्थित होने पर पूरणी अर्थात् द्वित्वादि संख्या उसको नहीं प्राप्त होती यानी वही व्यक्ति अद्वितीय रहा करता है।

५२। हे पार्थ! कारण न रहने पर भी प्रियजनमें विघ्नपातकी आशङ्कासे तुम्हारा चित्त खेदको प्राप्त हो रहा है, किन्तु तुम्हारे जयार्थ प्रयाण करने पर देवराज तुम्हारा वह सकल आशङ्कित विघ्न निवारण करेंगे।

५३। यदि सङ्कटशून्य मङ्गलमय देशमें ही तुम्हें बहुदिन एकाकी वास करना भी पड़े, फिर भी तुम दौर्व्वल्यका आश्रय न लेना; क्योंकि राग-द्वेष-दूषितस्वभाव व्यक्तियोंका चित्त साधुजनमें भी स्खलित हुआ करता है।

५४। इसलिये तुम महर्षिका वचन पाल (अर्थात् तपस्या कर) हम लोगोंके समस्त मनोरथ सफल करो। तुम्हारे कृतकार्य्य हो आने तक मैं स्तनोपपीड़नकर तुम्हें आलिङ्गन करनेकी इच्छा रखती हूं।

५५। द्रुपदनन्दिनीने अर्जुनसे यह सब बातें कहीं, इससे अर्जुनके मनमें अतिकृत वही पराभव नवीकृत जैसा हो उठा, वह यह सकल कथा श्रवणकर उत्तर दिगवलम्बी दिवाकरकी तरह देदीप्यमान होने लगे।

५६। इसके बाद अर्जुन सम्मुख ही मानो शत्रुओंको देखने जैसा लगे; पुरोहित धौम्यने आयुधसमूह समन्त्रक समाहित कर दिये। उन्होंने सौम्याकृति होकर भी अभिचार क्रियागत मन्त्रकी तरह भीषण वपुः धारण किया।

५७। शत्रुगण जिसका आकर्षण अतिक्रम नहीं कर सकते, और जिसका ज्यारव और कर्म्म चिरप्रथित है, वही कार्म्मुक तथा शत्रुका दृष्टिपथातीत तीक्ष्ण खड्गान्वित महानिषङ्गद्वय अर्ज्जुनने धारण किया।

५८। इन्द्रने खाण्डवदाहनकालमें अर्ज्जुनके गात्रपर जो वज्र मारा था, उस प्रकारसे जनित रन्ध्रोंको अर्ज्जुनने इस क्षण मूर्त्तिमती कीर्त्तिकी तरह अपनी प्रभासे तिरोहित कर दिया और विविध रत्नखचित एक कवच धारण किया। यह कवच दीप्ततारक नभोमध्यवत् प्रतिभात होने लगा।

५९। अर्ज्जुन यक्षप्रदर्शित निष्कण्टक हिमालय पथमें अग्रसर होने

लगे, वियोग-दुःखसे द्वैतवनवासी तपस्वी नेत्र मलने लगे। अर्जुन उनके हृदय खेदान्वित कर चल हुए।

६०। दिक्‌समूहमें दिव्य दुन्दुभिध्वनि होने लगी। दिव्य पुष्प-वृष्टिपातसे आकाशमें अपूर्व्व शोभा विस्तारित हुई। विलाससंलग्न, चञ्चल, वीचिरूप, बाहुशाली पयोनिधि हर्षोल्लासित धरणी को मानो भारावतरणरूप प्रियवार्त्ता विज्ञापन करते हो आलिङ्गन करने लगा।

तीसरा सर्ग समाप्त।

## चौथा सर्ग।

१। इसके बाद जनप्रिय अर्ज्जुन कूजनतत्पर कलहंसरूप मेखला-न्विता, परिपक्व शस्यजन्य पाण्डुवर्णा पृथिवीको सखीजन समक्षमें कूजन-निरत कलहंसवत् मेखलामण्डिता युवती रमणीकी तरह जनगणके समीप प्राप्त हुए।

२। अर्ज्जुनने देखा, ग्रामसमूहके प्रान्त-प्रान्तमें अवस्थित भूखण्ड सकल विनम्र कलमफलसे (धान्य) सुशोभित हो रहे हैं, उनमें कर्द्दम कुछ भी नहीं, जिस जगह जितना जल है, वह पद्म परिशोभित है; मानो शरत्‌कालको गुणसम्पत्तिही अपने प्रति उपहारीभूत हो रही हो। सुखका चमत्कार देख अर्जुन आनन्दित हुए।

३। स्थान-स्थानमें सरोवर जलके शफरीकुल स्फुरित हो रहे थे। विस्मयावेशसे सरोवर मानो अपने पद्मनेत्र उन्मीलित कर उनको देख रहे थे। यह शफरी स्फुरण प्रणयिनीका दृष्टि-विलासभ्रम हरण करता था। इसने अर्जुनका मन भी हरण किया।

४। अर्जुन पद्मपूर्ण जलमें कलमधान्यकी रमणीयता देख अधिक परिपुष्ट हुए। वास्तवमें दुर्लभयोग्य समागम लब्ध होने पर उत्कर्ष श्रीका अभिनन्दन कौन नहीं किया करता है?

५। कहीं जलमें फेनपुञ्ज भासता था; किञ्जल्कापगम घटा था; उसी जलने पाठीन मत्स्यके विपरीत परिवर्त्तनसे पराहत हो, अर्जुनका स्थलपद्मिनीगत संशय अपनोदन किया था।

६। अर्ज्जुनने देखा—शुभ्र, भङ्गिमयुत क्षौम दुकूलवत् नदीपुलिन दिन दिन क्षीयमाण—सुतरां शनैः शनैः शान्तवेगने वारि द्वारा ऊर्म्मिरेखा धारण की। यह सब देख वह तुष्ट हुए।

७—८। कहीं कोई शालिरक्षिका रमणी सूक्ष्म सूक्ष्म केसररेणु द्वारा समलङ्कृत भ्रूमध्यगत बन्धूकपुष्पको लाक्षारागरक्त अपनी अधर-पल्लवकी शोभाके साथ मानो समान कर ही तौल रही है ; पीवर पयोधर युगकी चारो ओर नवातपालोहित पद्मपराग निक्षिप्त होगई है प्रसर्पित खेदजन्य पुलकभरसे उसी परागको उसने शोभामय कर दिया है। यह देख पाण्डुनन्दनने शरत्की कृतार्थता ही मनमें समझी।

१०। गोगण शेषराक्रिके विचरण स्थानसे प्रत्यावर्त्तन करने जा वेगसे भू पथमें दौड़ नहीं सकती थीं ; वत्सस्मरणमें उनके पीवर स्तनमण्डलसे क्षीरक्षरण होता था, वह अपने अपने वत्सके प्रति उत्कण्ठित थी। इस तरह गोगणने अर्जुनको दर्शनोत्सुक कर रखा था।

११। अर्जुनने देखा—एक बड़ा वृष अन्य एक वृषको हरा जयश्री-लाभ करनेसे उच्चनाद करते करते नदीतट खूंद शरत्कालोचित शरीर पुष्टिधारणपूर्व्वक मूर्त्तिमान् दर्पको तरह विराज रहा है।

१२। शरत्के समुदय नदीपुलिनसे तुषारशुभ्र गोसमूह धीरे धीरे निकल गया है ; इसीसे वह पुलिन सकल मानो उत्तोलित वसन जघन समूहकी तरह अर्जुनके कौतूहलका उत्पादन करते थे।

१३। अर्जुनने देखा—धेनुगणके समीप कितनेही गोप अवस्थान रहे हैं, यह सकल गोप गाओंमें सोदराभिमानी और वनमें ही गृहाभि-मानशाली हैं, उनमें इतना सारल्य है, कि उससे मानो वह गोगणकीही अवस्थाका अनुकरण कर रहे हैं।

१४—१७। अर्जुनने देखा—कतिपय गोपी मन्थन कार्य्यमें व्यापृत हैं। उनका मुखमण्डल परिचालित केशरूप अलिकुलसे समाकुलित है, ईषत् हास्य-विकाशसे उनका दशनरूप केशर ईषत् प्रकाशित है, और चञ्चल कुण्डलरश्मि द्वारा रञ्जित हो रहा है ; इस लिये बालातपस्पृष्ट सरोजसमूहकी तरह ही यह सकल बल्लवीमुख मनोज्ञ हैं। बल्लवियां श्वासरुद्ध करती थीं ; इसीसे उनका अधरदेश विकम्पित होता था। इस लिये प्रस्फुरितैकपल्लवा लताकी तरह ही उनकी शोभा देख पड़ती थी। वह जो सुन्दर पाणिविक्षेपके सहकारसे मन्थनरज्जु आकर्षण करती थीं, इससे उनके पार्श्वदेशका विवर्त्तन होता था और नितम्बदेश दलक रहा था। उनके मन्थनदण्डके विवर्त्तनसे दुग्धकुम्भ बारंबार कम्पित हो मृदङ्गवत् मन्थरध्वनि करता था, इससे गोष्ठ-प्राङ्गणगत मयूरियां उन्मादित हो गई थीं। गोपियोंके पीवरस्तन किञ्चित् चञ्चल हो रहे थे, और

श्रमभरसे उनके नयनोत्पल क्लान्त हो गये थे। अर्जुन इन सकल बल्लवियोंका नर्त्तनरत वारवनिताओंकी तरह ही दर्शन करने लगे।

१८। पथ सकल पूर्व वक्रता परित्यागकर शरत्‌में सरल हो गया है; वृषगणने पथके प्रान्तभागका शस्यसकल खा डाला है; रथचक्रके चलनेसे पथका सीमन्तीकृत कर्द्दमसकल घनीभूत हो गया है; और सदा सञ्चारसे समस्त पथही पृथक्कृत हो रहा है। अर्जुन इसी पथसे जाने लगे।

१९। अर्जुन ग्राम ग्राममें प्रस्फुट पुष्पयुत बहु गृहगुल्मिनी सादर देखने लगे। देखा,—जिनका कर्म्म अगर्हित है और भाव, इङ्गित और भूषणसकल विविक्त है, ऐसेही जनगणसे यह सकल गुल्मिनी अधिष्ठित हैं, इस लिये वह आश्रमस्थानस्थित मण्डपनिचयकी तरह ही प्रतिभात होती थीं।

२०। इसके बाद वह अर्जुनसमभिव्याहारी यक्ष शरद्‌ गुणश्री अवलम्बनकर शरद्‌गुण दर्शनमें लोलदृष्टि अर्जुनसे विना पूछे ही बातें करने लगा। वास्तवमें इङ्गितज्ञ व्यक्ति कभी कथनोचित कालमें विना बोले नहीं रहता।

२१। [यक्षने कहा] हे पार्थ! यह जो कल्याणकारिणी नियतिके फलदानकालकी तरह फलद्वारा जगत्‌का कृष्यादि कर्म्म-निर्व्वाहकारिणी निर्म्मलोदका निर्ज्जलमेघा शरत्‌ हैं, वह तुम्हारी जयश्रीकी वृद्धि करें।

२२। शस्यकी परिणामरम्यता, नदी सकलकी अनुद्धतभाव महीकी पङ्कहीनता प्राप्त हो रही है। वस्तुतः सम्प्रति नवीन शरद्‌ गुणराशि घना-गम लक्ष्मीके प्रेम पूर्व्व परिचयमें सुदृढ़ होने पर भी उसे निष्फल किये देती है।

२३। इस आकाशमें बलाकाश्रेणी नहीं उड़ती, इन्द्रधनुकी ले मेघराजि भी नहीं उठती; फिर भी आकाश परमशोभा धारण कर रहा है। फलतः जो स्वभावरम्य वस्तु है, वह कभी आहार्य्यगुणकी अपेक्षा नहीं करती।

२४। वर्षा ऋतुरूप पतिके विरहमें दिगङ्गनागणके परिम्लान होनेसे पयोधरसकलने पाण्डुरता धारणकी है; विद्युद्‌गुणरूप हेमदामराजि उनसे विच्युत हो गई है। इसी कारण सकल दिगङ्गनाओंकी कृषता ही प्रकाश पाती है।

२५। मदापगममें अश्राव्य स्वर मयूरके उच्चारित उच्च कूजनसे स्पृहा परित्यागकर श्रोत्र इस क्षण मत्तमराल कूजनका आश्रय ले रहे हैं। वस्तुतः प्रीति व्यापारमें गुणसमूहोंका ही अधिकार है, परिचयका नहीं। अर्थात् मयूरका कण्ठस्वर पूर्वपरिचित हैं सही किन्तु शरत्‌में वह निर्गुण वह अश्राव्य है; अधुना अपरिचित होने पर मत्त मराल स्वरही गुणयुक्त वह श्राव्य होता है।

२६। यह सकल पृथुगुच्छधारी फलपाक-पिशङ्ग शालि केदारजलमें विकसित गन्धसूचित नीलोत्पलका आघ्राण लेनेके लियेही मानो नत हो पड़े हैं।

२७—३०। इस समयका जल मृणालिनी समूहके प्रभापुञ्जसे अनुरञ्जित हो गया है; पद्मपलाशकी शोभाके साथ मिल गया है; और उज्ज्वल कमलाग्रभाग द्वारा पिङ्गलीकृत हो गया है। इसी तरह वह नाना वर्ण धारणकर विगलित इन्द्रचापखण्डकी तरह हो विराज रहा है। पुष्प-हास्ययुत वनराजिरमणियोंने स्वच्छ बाणरूप नेत्र उन्मीलितकर मानो अनिलचालित धवल सप्तपर्णपरागरूप उत्तरीय वस्त्र धारण किया है। नभोमार्गका अभ्यन्तर विरल जलकणासमूहसे व्याप्त हो गया है; नभ-पथमें वैद्युताग्निका प्रकाश इस समय और नहीं; शुभ्र मेघखण्डमें उसकी आतपच्छटा तिरोहित हो गई; एवं कमलसंपृक्त अनिल द्वारा वह रमणीय हो उठा है। इन सकलके उद्देशसे ही यह मरालकुल धावित हो रहे हैं। उनकी ध्वनिसे गुम्फित मेघरोधरहित प्रसन्न दिक्‌समूह मानो परस्पर आलाप आप्यायन हो कर रहे हैं।

३१। कितनी ही धेनु शेषरातिके विचरणस्थानसे व्रजाभिमुखगमनमें उत्कण्ठित हो यथभ्रष्ट हो गई हैं। उनके आलानसकल अबाधरूपसे क्षीर क्षरण कर रहे हैं। उन्होंने मानो यह आलानसकल अपने अपत्योंके उपहारके लिये ही आनयन किये हैं।

३२। यह गाभीसकल जगत्‌की कारण, एवं एकमात्र पावक हैं, वह वत्सगणके साथ गोष्ठान्तिकमें उपनीत हो, मन्त्रयोजित आहुतिकी तरह परम द्युतिको प्राप्त हुई हैं।

३३। यह सम्भ्रस्थ मृगीगण मधुरकण्ठ गोपीजनके मयूरकण्ठ-जयी गीतरवसे एकाग्रचित्त हो गई हैं। वह भूयसी भक्षणेच्छा परित्याग-पूर्वक शस्याभिमुख नहीं जातीं।

३४। यह कलम शिरोभाग द्वारा प्रणत होकर भी अनादरिणी

सरोजिनीसे अवघ्रात हो, सहचरस्वरूप सलिलके साथ सूखते सूखते कामार्त्तवत् एकान्त पाण्डुभावको प्राप्त हुए हैं।

३५। यह सकल भृङ्ग पद्मपरागवाही जलकणाहारी वायुसे आकृष्ट हो राजादिभय उपस्थित होने पर दुष्टकर्म्मा चौरोंकी तरह अपना गन्तव्य देश निश्चित करनेमें समर्थ नहीं होते।

३६। फुल्ल शिरीषवत् कोमलाकृति शुकावली विद्रुमभङ्गवत् लोहित वर्ण मुख द्वारा पिशङ्ग कमलशिखा धारण करते इन्द्रधनुकी शोभाका अनुकरण कर रही है।

३७। यक्षने यह सब बातें कहना आरम्भ कीं, अर्जुनने अनतिदूर सूर्य्यविम्बाच्छादी नगाधिराज हिमालयको देख पाया। देखा—जलधारापगमसे शुक्लवर्ण मेघजालकी तरह हो वह प्रतिभात होता है।

३८। दीर्घ दीर्घ वनराजि द्वारा नगाधिराजके आसन्नभूभागसकलने श्यामल शोभा धारण किया है; ऊपर हिमस्तोम अवस्थित होनेसे वह गौरवर्ण हो गया है। अर्ज्जुनने ऐसे पर्व्वतमें प्राप्त हो मदरागविरहित नीलाम्बरधारी हलायुधकी शोभाका स्मरण किया।

चौथा सर्ग समाप्त ॥४॥

## पांचवां सर्ग।

१। इसके बाद अर्जुनने उसी हिमाचलाभिमुखमें गमन किया। यह समुन्नत हिमाचल क्या मेरु महीधरको जय करनेके लिये किंवा वेगातिशय्यसे लियेही उत्पत्तिवत् अवस्थित है;

२। उसका एक अंश—सौरकरनिकरसे समुद्दीपित है, अन्य अंश सतत नैशान्धकारसे समावृत है; सुतरां अट्टहास्य द्वारा सम्मुखस्थ तमःसमूह निरसनकारी गजचर्म्मानुगत शिवकी तरह हो वह अवस्थित है।

३। परस्पर परस्परके अदृष्ट हो भूलोक, अन्तरीक्षलोक और सुरलोकवासी इस हिमालयमें वसवास करते हैं; सुतरां अपनी सामर्थ्य प्रकट करनेके लियेही शम्भुने मानो उसको जगत्का प्रतिनिधिरूप निर्म्माण कर दिया है।

४। इसके गगनस्पर्शी शिखरसकल भुजगराजकी तरह शुभ्र एवं सानुदेश कनकराजि द्वारा शोभित हैं; सुतरां वह तड़ित्‌राजित शारद अम्बुदनिचयकी तरह ही प्रतिभात होते हैं। ऐसे शिखरसमुच्चयसे यह हिमालय समुन्नत है।

५। यह हिमालय नगरनिचयवत् नानाभूभाग धारण करता है। यह सकल नगरोपम भूभाग मणिमयूख-पुञ्जरूप अंशुकसमूहसे समुज्ज्वल हैं; सुराङ्गनागण इन सकल स्थानोंके लता-गृहोंका उपभोग कर रहे हैं; उच्च उच्च शिलान्तर गोपुरवत् प्रतिभात होते हैं; अनेक सुमसृण पुष्पवन इस समुदय स्थानमें शोभा पा रहे हैं।

६। हिमाद्रिकी विपुल नितम्ब विलम्बित अम्बुदावली अविरत वारि वर्षणकर पाण्डुवर्ण हो गई है; उसमें विद्युत्‌प्रभा नहीं, मेघ गर्ज्जन नहीं; सुतरां इन सकल अम्बुधर द्वारा हिमाद्रि मानो सञ्जातपच्च कहे जानेका ही बोध होता हैं,

७। हिमालय स्फुट पद्मवनान्वित वेगवती बहुतसी नदी धारण करता है। इन सकल नदीयोंका तट आकरजात गजगण कर्त्तृक क्षत विक्षत है; वह तीर्थव्यापारसे कहीं सम एवं कहीं असम है, उनका जल अति उत्तम है; इस लिये अवगाहनादि उपभोग-व्यापारके एकान्त अनुकूल हैं।

८। हिमालयमें कितनी द्युतिशाली महामणि हैं, उनकी कान्ति नवोन्मीलित ताम्रपुष्पिका-कुसुमकी कान्तिकी तरह है; इस सकल महामणिपुञ्जसे हिमाद्रिकी सानुदेशस्थ काञ्चन भित्तियोंके क्वचित् क्वचित् परिव्याप्त होने पर मानो उनमें सन्ध्याकालीन मयूखमाला ही प्रतिभात होती है।

९। हिमालय बहुल नीलकुसुमस्तवकसे सुशोभित है; पंक्तिवद्ध तमालवनसमूहसे समाकीर्ण है; उससे विन्दु बिन्दु हिमोदक वर्षित होता है। मदजलवर्षी प्रशस्तमुख मातङ्गगण उसमें विचरण कर रहे हैं।

१०। हिमालयने जो सकल शिखर धारण किये हैं, तत्समुदय रत्नराशिविरहित नहीं; उनकी गुहायें लतागृह-विरहित नहीं; तत्रत्य सरिद्वधूगण पुलिन भी पद्मवर्ज्जित नहीं; और वहांके महीरुहगण भी कुसुमहीन नहीं। अर्थात् हिमालयधृत समस्त शिखरही रत्नराशियुत हैं, सकल गुहायें लतागृहमाला है, सकल नदीपुलिन भी पद्मसम्पन्न एवं सकल वृक्ष कुसुमशोभित हैं।

११। अमरनारीगणकी मेखलासुशोभित घन जघन द्वारा हिमाद्रिका सरित्प्रवाह मन्द मन्द क्षुभित हो रहा है; रम्य वल्ली और बकुल जिसको प्रिय हैं, ऐसे सर्पगणसे उसके चारदिक् परिव्याप्त हो रहे हैं।

१२। हिमालय बहुतसे मेघ धारण करता है; इन सकल मेघोंको तत्रत्य बहु विचित्र हिमप्रभामण्डित हिमपाण्डु के शिखरसमूहमें मानो इन्द्रचापान्वित कहनेको योग्य होता है। उनमें जल नहीं; इसीसे वह स्वच्छ हैं—प्राय सर्व्वदा ही निश्चलभावसे अवस्थित हैं, किन्तु गर्ज्जनसे ही ज्ञापित हैं।

१३। हिमालयमें मानस सरोवर है; वह सरोवर कलहंसकुलसे शोभित और नित्य निर्म्मल है। प्रमथगण वहीं विराजमान हैं एवं (समय-विशेषमें) किसी कारणसे कुपिता पार्व्वतीके साथ कभी कभी कलहपरा-यण शिव वहां अवस्थान करते हैं।

१४। हिमालयमें विविध औषधि है। इस सकल औषधिसे जात अग्नि स्वर्गभूमिके चतुर्द्दिकस्थित ग्रह और विमानश्रेणी उद्दीपित करती है; अतएव हिमालय मानो प्रतिरात्रि प्रमथोंको त्रिपुरदाह व्यापारका वार वार स्मरण करा देता है।

१५। हिमालयके समुन्नत सानुदेशसे निकल गङ्गा प्रवाहित होती हैं, इसकी अम्बुराशिके उपलरोधसे विवर्त्तित हो विस्तृत रूपसे शीकर प्रसा-रण करनेसे उत्पतित होतीं यह गङ्गा मानो निर्म्मल चामरधारिणी कही जा कर ही प्रतिभात होती हैं।

१६। अर्ज्जुन हिमाद्रिदर्शनसे विस्मित चित्त हुए थे। इसके बाद यक्ष उनसे सादर प्रियवाक्य बोला। वस्तुत: वाक्यपटुता श्रोताके आका-ङ्क्षित कालमें ही शोभा पाती है।

१७। यह अचलाधिप तुषारशुभ्र शिखरसमूह द्वारा मेघपथ मानो सहस्रधा विस्तीर्ण कर रहा है। यह अवलोकित होने मात्रसे ही जन-गणका पापपुञ्ज विनाश करनेमें समर्थ है।

१८। विचक्षणगण दुरधिगम पुराणादिके माहात्म्यसे इस पर्व्वतके सदा सुदुस्तर अभ्यन्तरतत्त्वका किञ्चिन्मात्र ही वर्णन कर रह गये हैं। किन्तु अति गहन दिग्व्याप्त इस पर्व्वतको पद्मयोनि ब्रह्मा ही केवल परम पुरुषवत् अवगत हैं।

१९। इस हिमालयपर पद्मपरिशोभित प्रभूत सरोवर हैं। इन सकल सरोवरोंके तीर तीर सुन्दर सुन्दर पुष्पपल्लवशाली लतागृह सकल विराज

रहे हैं। हिमाद्रिने ऐसे सरोवरसमूह द्वारा कान्तसमीपागता अति धीरा रमणियोंको भी सतत उत्सुक कर डाला है।

२०। नीतिमान् और भाग्यशालियोंको सदा सुलभ, निधि और गुह्यकोंके अधिपति कुबेरको उत्तम उत्तम धनराशि द्वारा इस मर्त्त्यलोक इस क्षितिधरके हेतु परिपूर्ण हो स्वर्ग और पाताललोक अतिक्रमपूर्व्वक प्रतिभात होती है।

२१। मैं समझता हूं, कि यह अखिल त्रिभुवन भी इस हिमालयके समान नहीं। क्योंकि, जनगण जिनके माहात्म्य परिज्ञानमें असमर्थ हैं, वह भवानीपति सर्व्वदा यहीं वास करते हैं।

२२। जहां जन्म नहीं, जरा नहीं, ऐसा परम पवित्र ब्रह्मपद पानेके अभिलाषी जनगणके—आगमकी तरह ही इस तमोहर गिरिसे संसारच्छेदकर तत्त्वज्ञान प्रादुर्भूत हुआ करता है।

२३। इस हिमालयमें सुरस्त्रीगणकी बहुतसी कुसुमव्याप्त शय्यायें लाक्षारागरक्त पदतलस्पर्शसे रागरञ्जित, पतित पुष्पशेखरयुत और मर्द्दित हो गई हैं। वह रागोद्रेक अवस्थासे सुरतविशेष ही ज्ञापित करती हैं।

२४। नयनिष्ठ नराधिपमें जैसे सम्पद्राशि, वैसे ही इस जगतपूजित हिमालयमें औषधिसकल गुणसम्पदमें एकान्त समृद्ध हो अनवरत प्रज्वलित होती है।

२५। इस पर्व्वतमें कुररीगण कलरव करता है; तरुगण कुसुमभरसे आनत हो गया है; जल पद्म-परिशोभित हो रहा है; द्रुमावरणशाली सिन्धुगण उशीरसमन्वित और सन्तापहर हो करिगणका प्रीतिजनक होता है।

२६। इस पर्व्वतमें सुरकरिगणके कपोलघर्षणका स्थान—द्रुमस्कन्धादि करिगणके मदजलसेकके लिये प्रफुल्लचूत गन्धके सरीक परिमल धारण करता है, सुतरां उसमें अलिकुल लीन है। वह वसन्तेतर कालमें भी कोकिलोंको उन्मत्त कर रहा है।

२७। यह हिमालय अप्सरोगणयुत है, नितरांशोभित सुनिनदशाली नदनिचयसे परिव्याप्त है; अधोलोकरक्षक नागराजने इसे धारण किया है। उन नागराजका अभीष्ट रसोत्कृष्ट सुधा भूलोक त्यागकर चिरकालसे इसी हिमालयमें विराज रहा है।

२८। यहां सुसमृद्ध लताराजि ही भवन है, तृणज्योति सकलही प्रदीप है, नवीन हरिचन्दन-पल्लव ही शय्या है; यह सकल एवं रति-

श्रमापहारी सरोजवायु इन सुरसुन्दरियोंको स्वर्गका स्मरण और नहीं करता।

२८। भवानीने भवदेवको पानेके लिये बहुदिन जलमध्यमें रह तपस्या की थी; उस काल जलजन्तुगणके विघट्टनसे उनके नयन चञ्चल हो गये थे। तब महादेवने अपनी स्वेदजलस्रावी कराङ्गुलिके अग्रभाग द्वारा यहां ही भवानीका करग्रहण किया था।

३०। सुरासुरगणने जलधिमें अमृतका मन्थन किया था। उस काल मन्दराद्रि द्वारा जलधिका जल क्षिप्त हो गया था; इसीसे नागलोकने स्पष्टतः प्रकाश पाया था। तब मन्थनगुणीकृत वासुकिके वेष्टनसे क्षतचिह्न हो यह मन्दराद्रि मानो आकाश उल्लेखन करते ही विभात हुआ था।

३१। इस पर्व्वतमें हंसकी तरह शुभ्रवर्ण स्फटिक और रजतभित्तिका कान्तिपुञ्जसे प्रतिफलित सूर्य्यकिरणसे विस्तारित एवं नीलकान्ति रत्न निचयके नैकट्यवश उत्कर्षप्राप्त होकर मध्याह्नकालमें भी वारंवार ज्योत्स्ना शङ्का उत्पन्न कराती है।

३२। इस पर्वतमें पङ्कजकुल मृदु पवनसे कम्पित हो सुन्दरी विलासिजनकी भ्रूगतिवत् कुटिल जलमें मानो विलास-सहकारसे नृत्य कर रहा है।

३३। इस पर्व्वतमें ही पिनाकपाणिने चकितनयना गौरीका मङ्गल-महौषधियुत कम्पान्वित कर लीला-सहकारसे ग्रहण किया था। ग्रहण-कालमें उनके करका सर्परूप कौतुकसूत्र स्रस्त हो गया था।

३४। स्वच्छ स्फटिकजात सहस्रसहस्र तेज आकाशमें परिव्याप्त हो गया है। इस सकल तेजसे सम्मिश्रित—सुतरां प्रसर्पित हो इस पर्व्वतमें सविताके किरणपुञ्जने सहस्र संख्याको भी अतिक्रम किया है।

३५। इस कैलासमें त्रिपुरारिके सन्तोषके लिये कुबेरने उच्च गोपुरा-न्वित पुरी निर्म्माण कराई थी, यह वही धाम कैलासप्रान्तचारी दिवाकरके आकालिक अस्तका विधान करता है।

३६। कैलासके सानुदेशमें विविध रत्नज्योतिसे समवायसे वप्रान्तर सकल समाच्छादित होनेसे सतत भित्तिशङ्का उत्पन्न होती है; किन्तु पुनः पुनः पवनपातसे वही भित्तिशङ्का निवृत्त हो जाती है।

३७। इस पर्वतमें शाद्वलसमूहकी रम्य नवद्युति अपगत होती नहीं; समस्त नलिनीवन अनुदित श्यामल शोभा ही धारण करता है; विचित्र कुसुम समाचित महीरुहगणका पल्लवसकल भी कभी जीर्ण नहीं होता।

३८। इस पर्वतके पर्य्यन्त-देशमें मृगीगणने नीलवर्ण तृणाङ्कुरका भ्रमसे पहले आस्वादन किया था, पीछे परित्याग कर दिया, ऐसा यह नवशुकतुल्य कोमल मरकतमणिके कान्तिपुञ्जमें दिवाकरके करनिकरसे मिश्रित हो वर्द्धित हो रहा है।

३९। इस उत्फुल्ल स्थलपद्मवनसे पद्मराग वायुवश उत्थित और आकाशके चारदिक्‌में परिमण्डलित हो कनकमय आतपत्रकी शोभा सम्पादन करती है।

४०। इस पर्वतमें प्रभात समय सुरनदीके कच्छदेशमें नियमनिष्ठ शिव और शिवाणीकी अलक्तात्त वामपदशाली सम विषम प्रदक्षिणपद्धतिने उनके अर्द्धाङ्ग सङ्घटनरूप संयोगको प्रकाश पा रही है।

४१। इस पर्वतमें सूर्य्यकी दर्पणबिम्बप्रतिम तेजोराशि रजतभित्तिकी मयूखमालामें बहुलीभूत हो कर तथा चञ्चल पादपलताके रन्ध्रपथसे निर्गत हो वारंवार समुल्लसित होती है।

४२। प्रमथनाथके वृषभकी देह शुभ्र किरणपुञ्जसे परिव्याप्त है; उसका वृहत् वपु वप्राभिघातसे वर्त्तुलीकृत है, यह वृषभ वधूजनके मनमें शशाङ्कशङ्का उत्पन्नकर शृङ्गान्तर विचरण कर रहा है।

४३। वर्त्तमान शरत्कालमें क्षीणजल हो छोटे-छोटे मेघ भिन्न भिन्न हुए जाते हैं; उनमें इन्द्रधनु अस्पष्ट भावसे कथञ्चित् उत्पन्न और कथञ्चित् खण्डित हो जाता है, (परन्तु) यह पर्वतस्थित नानावर्ण शिखरमणिप्रभा इस धनुकी आकृति पूरण करनेमें समर्थ होती है।

४४। इस पर्वतमें शम्भूकी शिरःस्थित चन्द्रलेखा मयूखमालासे सतत कृष्णपक्षीय रात्रिकालमें भी वनान्तभूमि धवलित करती है, इस मयूख-मालामें तरुलताराजिके नव प्रवालसकल धौत हो जाते और बिन्दु-बिन्दु अमृत क्षरणकर शोभा पाते हैं।

४५। यह पर्वत प्रति वनमें वृहत् उत्तरीय वस्त्रकी तरह सुवर्ण-कान्ति फैलाये देता है, तुम्हारे पिता इन्द्रका प्रिय यह हिरण्मय कन्दर-शाली पर्वत अवस्थित है।

४६। इस पर्वतमें वेगसे वायु चल लतासमूहका परस्पर सङ्ग जुटाये देती है; इसलिये हिरण्मयी तटभूमिकी दीप्तिच्छटा हठात् रविकरयोगसे द्विगुणित हो विद्युद्विस्फुरणका अनुकरण करती है।

४७। इस पर्वतमें जो सकल हरिचन्दन है, गजगण्डकण्डूयनकम्पनसे

उसके महासर्पसकल चले गये हैं, ऐरावतके मदजलसे सिक्त इस सकल चन्दनतरुतलमें मत्तमातङ्गगण और इस क्षण उपस्थित नहीं; सुतरां इन सकल चन्दनतरु द्वारा यहां ऐरावतका आगमन अनुमित होता है।

४८। इस पर्वतमें इन्द्रनीलमणिसमूहके मेघमान्द्र मरीचिनिचयमें दिवाकरके किरणनिकरके अपहृत होनेसे भी गिरिगह्वर आलोकित नहीं होते; यह दिवाकरका आलोक मानो तिमिरराशिमें मिश्रित होकर ही विराज रहा है।

४९। तुम शान्तप्रकृति होकर भी व्यासमुनिके आदेशसे क्षात्रोचित पथमें अर्थात् शस्त्रपाणि हो अप्रमत्तभावसे तपस्या करो। वस्तुतः हितार्थकर व्यापार होनेपर भी विना विघ्न मङ्गललाभ नहीं किया जाता। अर्थात् यही, कि सर्वत्र ही सबके अहेतुक शत्रु विद्यमान हैं, अतएव सावधान हो तपस्या करना चाहिये।

५०। तुम्हारे इन्द्रियरूप अश्वगण अपथमें पदार्पण न करें, और क्लेश उपस्थित होनेपर शिवजी तुम्हें प्रबल उत्साह प्रदान करें। लोकपालगण तुम्हारी तपःशक्ति वर्द्धित-कर कल्याणमयी क्रियाकी अधिक फलदात्री करें।

५१। प्रेमास्पद कुवेरानुचरने ऐसेही हित एवं प्रिय वाक्य कह सहसा स्वस्थानको प्रस्थान किया, पृथानन्दन अर्जुन उत्कण्ठारुहकारसे चिन्ता करने लगे। वस्तुतः सुजनवियोग एकान्त ही दुःखोत्पादन किया करता है।

५२। पूर्ण शोभासम्पन्न उन अर्जुनने स्वीय सुस्पष्ट पुरुषकारवत् विपुल इन्द्रनील पर्वतमें अधिष्ठान किया। यह पर्वत सर्वथा बलप्रयोग करने पर भी अनतिक्रमणीय है; अचिरभावी बहुफलसे परिपूर्ण है, अर्जुन इसे पानेके लिये बहुत दिनसे मन ही मन आकाङ्क्षा किया करते थे।

पांचवां सर्ग समाप्त ॥ ५ ॥



# ग्यारहवां सर्ग ।

१। इसके बाद पाकदानवनिहन्ता इन्द्र अप्सरागणके मुखमें अर्ज्जुनकी स्वभावतः और शत्रुपक्षके प्रति विद्वेषवशतः समुद्यत वह जितेन्द्रियता सुननेसे सन्तुष्ट होकर उनके आश्रममें आये।

२। उनके अनुरूप पुत्र अर्जुनने देखा, कि—एक मुनिवेशधारी वृद्ध मानो दीर्घ पथपर्य्यटनसे परिश्रान्त हो आ रहे हैं।

३। उनका जटापटल चतुर्द्दिकमें शुभ्र केशसे परिव्याप्त है; सुतरां इन्दुकिरणसंयुक्त सन्ध्यारागशोभित दिवावसानकी तरह वह प्रतिभात होता है।

४। उनके बलितापाङ्ग लोचनद्वय पलित पाण्डुर भ्रूयुगलसे समाच्छन्न हैं; सुतरां हिमस्तोमपरिम्लानदल कमलशोभित ह्रदकी तरह वह अवस्थित हैं।

५। उनका सर्व्वाङ्ग अत्यन्त क्षीण होने पर भी भाराक्रान्तवत् प्रतीत होता था। औदरिक व्यक्ति जैसे सुशीला पत्नीका अवलम्बनकर चला करता है, वैसे ही वह यष्टिके ऊपर सम्पूर्ण भर रख आते थे।

६। यह प्रच्छन्नमूर्त्ति होने पर भी अल्प-अल्प मेघ खण्डमें समावृत-मूर्त्ति सूर्य्यकी तरह लोकव्यापी तेजःपुञ्जसे दीप्यमान होते थे।

७। जीर्ण तनु धारण करने पर भी उनकी आकृति अलोकसामान्य थी; उसने आश्रमशोभाको अभिभूतकर आश्रमप्रदेश मानो भीतचकित कर डाला।

८। अर्जुन उन प्रच्छन्नमूर्त्ति इन्द्रके प्रति स्नेह-परिप्लुत हो गये। वस्तुतः बन्धुजनको सम्यक् न पहचान सकने पर भी बन्धुत्ववशसे ही मन आह्लादित हो उठता है।

९। इसके बाद देवराज पुत्रके निकट अतिथिजनोचित पूजा पाकर आसनमें उपवेशनपूर्व्वक वक्ष्यमाण वाक्य कहने लगे।

१०। तुम इस नवीन वयसमें ही तपश्चर्य्यामें प्रविष्ट हुए हो, सुतरां तुम्हरा यह उद्यम प्रशंसनीय है। कहते हैं, कि हमारे जैसे अतिवृद्ध व्यक्ति भी प्राय विषयजालमें आकृष्ट हो जाया करते हैं।

११। तुम्हारी रमणीय आकृति उत्तम गुणसम्पद्भाजन हो गई है, (यह अति आनन्दका विषय है) वस्तुतः लोगोंमें रम्यता सुलभ है, किन्तु

गुणार्जन सुलभ नहीं—दुर्लभ है। मतलब यह, कि तुममें रम्यता और गुणसम्पत्ति दोनों विद्यमान हैं ; इससे सोनेमें सुगन्ध मिल गई है।

१२। यौवनश्री शारद जलदश्रीकी तरह चञ्चल है, विषय सकल आपातरम्य हैं—किन्तु परिशेषमें परितापजनक हैं।

१३। प्राणिमात्र ही (संसारमें जन्मावधि) नियत क्लेशभागी हैं, मृत्यु प्राणिमात्रकी ही प्रतिरोधकर्त्ता है ; इसीसे इस त्याज्य संसारमें योग्य व्यक्ति मोक्षविषयमें उद्यम किया करते हैं।

१४। तुम प्रशस्तचित्त हो, इसीसे यह कल्याणदायिनी मति उत्पन्न हुई है। किन्तु केवल यही विरुद्धवेश मेरे मनमें सन्देहका सञ्चार किये देता है।

१५। युयुत्सु व्यक्तिकी तरह तुमने मात्रमें यह चर्म्म क्यों पहन लिया है ? देखो, तपस्वीजन केवल अजिन और वल्कल ही धारण किया करते हैं।

१६—१७। और भी एक बात है,—तुम मुमुक्षु हो, सुतरां कल-त्रमें तुम्हारी स्पृहा नहीं ; प्राणिहिंसामें भी तुम्हारी प्रवृत्ति रह नहीं सकती। इस अवस्थामें तुम्हारे यह दो महेषुधि, भयङ्कर धनु एवं मृत्युके द्वितीय भुजकी तरह प्राणिगणका भयङ्कर खड्ग, तपोनिरत—तुम्हारी शान्तिका समर्थन नहीं करते।

१८। तुम निश्चय ही शत्रुजयके अभिलाषी हो ; (अन्यथा) कहां कोपचिह्न आयुध और कहां क्षमाशील तपोधनगण ? मतलब यह, कि तुम अस्त्रधारी हो, तुम्हारी यह तपस्या शत्रुजयार्थ है—मोक्षार्थ नहीं।

१९। जो मुक्तिकरी क्रियाको हिंसाफलकी उत्पादिका बना डालता है, वह मूढ़ व्यक्ति ग्लानिरूप दोषनाशक निर्म्मल जलको पङ्कयुक्त किया करता है।

२०। तुम हिंसादि दोषोंके मूलीभूत अर्थ और कामका पोषण न करना। कारण, यही दो तत्त्वज्ञानोदयके दुरन्त प्रतिबन्धक हैं।

२१। जो प्राणी प्राणिहिंसा द्वारा चञ्चल सम्पद् अर्जन करता है, उदधि जैसे नदियोंका आश्रय होता है, वैसे ही वह आपद् राशिका पात्र हुआ करता है।

२२। जो सत्सहाय पुरुषगणकी प्राप्य है, (पक्षसे निस्तोय्यै हैं) जिसकी विद्यमानतामें खेद (रक्षणादि क्लेश, पक्षसे अर्थात् अविद्य-मानतामें स्वतःही दुःख है) उपस्थित होता है, एवं जिसके होनेसे भय

(नाना अनर्थका मूल) उत्पन्न हुआ करता है, वैसी विपद्राशिकी तरह क्या सम्पद्राशि नहीं जो दुःखकी निमित्त न होती हो।

२३। जो दुष्प्राप्य है, और जो विश्वासजनित सन्तोषका प्रधान अरि है, अर्थात् विश्रान्त सुखका महान् प्रतिबन्धक है, फणिफणाकी तरह वही भोग उपभोग करनेसे विपत् प्राप्ति सहज ही हुआ करती है।

२४। लक्ष्मी (सम्पद्) कदाच उत्तम अधम विवेचना नहीं करती; कोई लक्ष्मीका प्रिय होनेवाला नहीं; तथाच यह मूढ़लोग उस अननुरक्त लक्ष्मीमें ही अनुरक्त हैं। वस्तुतः जनगण कुटिल स्वभाव होता ही हैं।

२५। सम्पद्राशि दुःशीलजनमें जो चञ्चल हो रहती है, यह चाञ्चल्य विरुद्ध नहीं; क्योंकि, वह तो चञ्चल ही है; अतएव सम्पद्के प्रशंसा-व्यापारमें निन्दाका क्या विषय है? किन्तु क्षुद्र सम्पद्राशि जो साधुशील व्यक्तियोंको भी परित्याग कर जाती है, यह ही उसकी निन्दाका विषय है।

२६। अप्रियसमागमकी तरह प्रियविरह अपने देहान्तरमें भी मनको दुःखित किया करता और भविष्यत्में भी करता रहेगा।

२७। इष्टजनके समागममें शून्य सम्पूर्णताको प्राप्त होता है, विपद् उत्सवके समान हो जाया करती है, और विप्रलम्भ भी लाभनिमित्तक बन जाता है।

२८। जिस क्षण इष्टजनसे वियुक्त हुआ जाता है, उस क्षण रम्य भी अरम्य हो जाता है, और बन्धुयुक्त रहने पर भी एकाकी रहनेकी तरह हुआ करता है।

२९। निजमें जिस क्षण प्रियजनसे मिलित हो उस क्षण हृष्ट हो जाओ, और जिस क्षण प्रियविरहित हो उस क्षण परिताप भोग करो; सुतरां जो पीड़ा अपनी ईप्सित नहीं, वह तुम दूसरेके प्रति प्रयोग न करना।

३०। इस उत्पत्तिधर्म्मिक देहधारी मात्रकी ही स्थिति लक्ष्मीकी तरह चञ्चल जान तुम न्यायपथसे विचलित न होना; क्योंकि, साधुगण न्यायावलम्बनमें ही अवस्थित हैं।

३१। हे तपोधन! युद्धोद्यम परित्याग करो, यह महती तपस्या नष्ट नहीं करता; परन्तु पुनर्जन्म नाशके लिये विजिगीषाविमुख हो रहा करता है।

३२। (यदि एकान्त ही जयेच्छा होती रहती हो) तो देहस्थ दुर्ज्जय चक्षुरादि इन्द्रिय रिपुओंका जय करो; उनके जय करनेसे ही इस समग्र लोकका जय करना होगा।

३३। जो पुरुष स्वार्थसाधनमें पराधीन नीचप्रवृत्ति, निर्लज्ज और अजितेन्द्रिय है, उसे बलीवर्द्दकी तरह समस्तपुरुषोंके अधीन होना पड़ता है।

३४। पूर्व्व दिन तुम जो सुखानुभव करते हो, पर दिन तुम्हारा स्मरणीय हो जाया करता है; (अनुभव नहीं किया जा सकता)। अतएव विषय समूहको स्वप्नोपम मनमें कर तुम उसके अधीन न होना।

३५। विषयसकल विश्वासका पात्र हो कर भी प्रतारक है, प्रीतिजनक होने पर भी दुःखजनक है; उसके परित्याग कर जाने पर भी उसे अति यत्नसे भी त्याग किया नहीं जाता। समझो कि विषय राशि कुत्सित शत्रुओंमें ही गणनीय है।

३६। तपोधन! पुनःपुनः स्वर्गगङ्गापयःप्लावित यह विजन इन्द्रकील पर्व्वतप्रदेशमें अचिर ही मुक्ति तुम्हारे निकटस्थ होगी, तुम निरस्त्र हो।

३७। देवराजके यह बात कह अवस्थान करने पर अर्ज्जुन विनयमधुरवचनसे कहने लगे।

३८—४१। जो वक्ता इस तरह आशयसम्पन्न नहीं, वह कैसे ऐसे गुणसम्पन्न प्रियवाक्य कह सकता है? आपके यह वाक्य—प्रसिद्ध पद और अर्थसम्पन्न, समासबहुल, अर्थगौरवशाली, विस्तृतिदोषरहित, आकाङ्क्षायुक्त पदकदम्बात्मक, अध्याहारदोषवर्जित, सम्पूर्ण अर्थप्रतिपादक, और सङ्कीर्णार्थहीन हैं, युक्तिद्वारा अर्थनिश्चय किया होनेसे शास्त्रविषयमें वह मानो स्वतन्त्रवत् प्रतीयमान हुए हैं; (वास्तविक किन्तु उनका अर्थ शास्त्रसिद्ध है) अपिच किसी प्रतिवादीसे अनुमानादि द्वारा बाधित न किये जा सकनेसे वह वेदवाक्यतुल्य अन्यके अलङ्घ्य हैं, तभी वह वाक्य क्षुभित जलधिवत् गम्भीर हैं, एवं औदार्य्य और गुणसम्पद्‌में (ऋषिपक्षसे अणिमादि समृद्धिहेतु) ऋषिचित्तकी तरह शान्त हैं, वह अवसरमत ही परित्यक्त और उपायप्राप्त हुए हैं।

४२। हे तात! आप मेरे इस प्रयत्नका पौर्व्वापर्य्य नहीं जानते; इसीसे मुझे मुनिजनोचित मोक्षधर्म्म उपदेश देनेके अभिलाषी हुए हैं।

४३। कार्य्यकी पूर्व्वापर सङ्गति समझे न रहनेसे वृहस्पतिका वाक्य भी नीतिविरोधी पुरुषकी चेष्टाकी तरह विफल हो जाया करता है।

४४। हे तात! आपके वाक्य श्रेयस्कर होने पर भी दिवस जैसे नक्षत्रराजिपरिपूरित नभोमण्डलका भाजन नहीं हो सकता, वैसे ही

मैं भी उनका पात्र नहीं हो सकता ; ( कारण, मैं ऐसे उपदेश वाक्योंका अनधिकारी हूं )।

४५। मैं—क्षत्रिय, पाण्डुनन्दन, कुन्तीगर्भजात, धनञ्जय हूं। ज्ञातिगण निर्व्वासित ज्येष्ठ भ्राता युधिष्ठिरके निदेशसे अवस्थान करता हूं, अर्थात् उन्हींकी आज्ञासे तपस्या करता हूं।

४६। मैं कृष्णद्वैपायनके आदेशानुसार ऐसा व्रत धारण करता हूं, सुखसमाराध्य इन्द्रकी ही सम्यक् आराधना करनेमें यत्नवान् हुआ हूं।

४७। राजा युधिष्ठिरने कपट अक्षक्रीड़ामें आसक्त हो निज राज्यको, निजको, हमको एवं सहधर्म्मिणी द्रौपदीको पणस्थानीय कर दिया था, फल, कि द्यूतमें वह सब हार गये थे, भवितव्यता ऐसी ही थी।

४८। अन्यान्य अनुजगणके साथ मेरे ज्येष्ठ भ्राता युधिष्ठिर एवं सहधर्म्मिणी द्रौपदी मेरे विरहमें इस दीर्घयामा यामिनी-समूहमें अत्यन्त दुःख पा रही हैं।

४९। शत्रुगणने सभाक्षेत्रमें बलके साथ मेरा उत्तरीय वस्त्र हरण किया था, इससे मैं लज्जासे अवनत हो गया, उन्होंने मर्म्मच्छेदवाक्यसे मुझे व्यथित किया था।

५०। शत्रुगणके पतिव्रता द्रौपदीको भीष्म, द्रोणादि गुरुजनके सन्निधानमें आनयन करनेसे मृत्युने मानो उनके प्रति मत्यङ्कारवत् मनोभाव धारण किया। अर्थात् मृत्युने मानो उस क्षण ऐसी वासना ग्रहण की, कि इसके बाद मैं भी इनको ( कौरवोंको ) स्वनगरमें आनयन करूंगी।

५१। सभ्यगणने दुःशासनको कराकृष्टा पश्चाद्गामिनी द्रौपदीको, दिनशेषमें सूर्य्याभिमुखस्थित महातरुकी आवर्त्तित छायाकी तरह क्षणकाल अवलोकन किया था।

५२। अनर्थक पतिनामधारी पतिगणको निरीक्षण कर तुम क्या करोगी? यह आलोचना कर ही द्रौपदीके अश्रुजलने नयनद्वयको आवृत कर लिया था।

५३। गुणप्रिय जेष्ठ युधिष्ठिरने ही हमलोगोंके यह चरमदशा सह्य की थी। मतलब यह, कि शत्रुदमन सुलभ है, अर्थात् कालान्तरमें भी हो सकता है; किन्तु सज्जनसमाजमें प्रतिष्ठा दुर्लभ है ( अर्थात् लोकापवाद एक बार होनेसे फिर अपनोदन नहीं किया जाता )।

५४। जलधिसमूहका जल और मनस्विगणका मन दोनों ही मर्य्यादा लङ्घनमें भीरु हैं, सुतरां क्षोभित होकर भी स्वच्छ ही रहते है।

